पृ० ८४, छं० सं० १४९—मथुरी कावौ—मथुरा काबा का नाम भी धरमत के युद्ध में खेत रहने वालों की किसी सूची में नहीं है। काबा परमारों की ही शाखा थी (नैणसी०, १, पृ० २३०)।

पृ० ८४, छं० सं० १५०—तूंवर जीवौ—जीवा तँवर का नाम भी धरमत के युद्ध में मारे गये वीरों की किसी सूची में नहीं है।

पृ० ८४, छं० सं० १५१—नाई जीवौ—जीवा नाई का नाम भी धरमत के युद्ध-सम्बन्धी किसी सूची में नहीं हैं।

पृ० ८४, छं० सं० १५२—भगवानौ थोरी—भगवाना थोरी का नाम भी धरमत के युद्ध सम्बन्धी किसी सूची में नहीं है।

भूरियो थोरी—भूरिया थोरी, रतनसिंह राठौड़ का सेवक, धरमत के युद्ध में खेत रहा था। मुरारी०, १, क्रमांक ६८२, पृ० १२०। भंगियों के समान एक नीची जाति का नाम थोरी है (नैणसी०, २, पृ० ६१८)।

पृ० ८४, छं० सं० १५३—गुणियौ दमाम—दमामी गुणा, रतनसिंह राठौड़ का सेवक, धरमत के युद्ध में वीरतापूर्वक लड़ता हुआ खेत रहा। मुरारी०, १, क्रमांक ६८२, पृ० १२०। दमामा (नक्कारा) बजाने वाले को दमामी कहा जाता है।

पृ० ९२, वचनिका सं० १५८—[१] राजा रैणसाहि—महाराजा रतनसिंह राठौड़।

पृ० ९४, वचनिका सं० १५८—[१५] हाड़ा मुकन्दसिंघ—मुकुन्दसिंह माधोसिंहोत हाड़ा, कोटा का शासक। विशेष विवरण के लिए पहिले छं० सं० ९३ के बाद [(३)] के अन्तर्गत देखो।

[१६] गौड़ अरजन—राजा विट्ठलदास गौड़ का दूसरा पुत्र अर्जुन। विशेष विवरण के लिए पहिले छं० सं० ९३ के बाद [(६)] के अन्तर्गत देखो।

[१७] सीसोदिया सुजाणसिंघ—शाहपुरा का शासक सुजानसिंह सीसोदिया। तदर्थ पहिले देखो छं० सं० ९३ के बाद [(१)] के अन्तर्गत।

[१८] झाला दलथम्भ—झाला दयालदास नरहरदास सांवलदासोत। तदर्थ पहिले देखो छं० सं० ९३ के बाद [(५)] के अन्तर्गत।

पृ० ९८, वचनिका सं० १५८—[८३-८४] कछवाही राजावति अतिरूपदे पुरुसोत्तमसिंघ दुरजणसिंघोत री सारधू—आम्बेर के सुप्रसिद्ध राजा मानसिंह कछवाहा के छोटे लड़के दुर्जनसिंह के बेटे पुरुषोत्तमसिंह कछवाहा की लड़की अतिरूपदे राजावती कछवाही। नैणसी०, २, पृ० १३, १५; रतलाम०, पृ० १३३।

[८५-८६] देवड़ी रयणसुखदे चांदा प्रिथीराजोत री सारधू—सिरोही के राव लाखा के पौत्र रणधीर का पौत्र पृथ्वीराज देवड़ा था। इस पृथ्वीराज के पुत्र चांदा की पुत्री देवड़ी रैणसुखदे। नैणसी०, १, पृ० १४५-१४६; रतलाम०, पृ० ३४।

[८७-८८] कछवाही राजावति गुणरूपदे मोहकमसिंघ प्रेमसिंघोत री सारधू—आम्बेर के सुप्रसिद्ध राजा मानसिंह के छोटे भाई माधोसिंह के पौत्र प्रेमसिंह कछवाहा के छोटे लड़के मोहकमसिंह की बेटी गुणरूपदे राजावती कछवाही। नैणसी०, २, पृ० १३, १६; रतलाम०, पृ० १३३।

[८९-९०] कछवाही सेखावति सुखरूपदे पुरसोत्तमसिंघ तोडरमलौत री सारघू—शेखा कछवाहे के प्रपौत्र रायसल सूजावत का तीसरा बेटा भोजराज तोडरमल शेखावत का पिता था। इसी तोडरमल के छोटे लड़के पुरुषोत्तमसिंह की पुत्री सुखरूपदे शेखावती कछवाही थी। नैणसी०, २, पृ० ३२-३७; रतलाम०, पृ० १३३-४।

[९१] खवासि—उपपत्नियां।

पृ० १०२, वचनिका सं० १६३—[२] महा सरवर री पालि—नीनोर (कोठड़ी) नामक स्थान में जो तालाब है उसी की पाल पर रतनसिंह राठोड़ की रानियां आदि सती हुई थीं। यह स्थान रतलाम (मालवा) से २५ मील उत्तर-पश्चिम में और प्रतापगढ़ से २४ मील दक्षिण में स्थित है। रतलाम०, १३५-६।

पृ० १०६, छं० सं० १७२—युद्ध तिथि—शुक्रवार, वैशाख कृष्ण पक्ष ९, १७१५ वि०=अप्रैल १६, १६५८ ई०। धरमत युद्ध की ईसवी सन् की ठीक तारीख सम्बन्धी विस्तृत विवेचन भूमिका में दिया गया है।

पृ० १०६, छं० सं० १७३—खिड़ियो जगो—खिड़िया जगा, काव्य-रचयिता। उसकी जीवनी, आदि के लिए भूमिका देखो।

पृ० १०९, परिशिष्ट (१), पंक्ति ३—जगा खिड़िया—वचनिका० का रचयिता। रतनसिंह विषयक उसके प्राप्य फुटकर गीत यहाँ संग्रहीत किये गए है।

पृ० १११, परिशिष्ट (२), पंक्ति ३—कविया स्याम—कुछ फुटकर गीतों के अतिरिक्त इस चारण कवि की कोई अन्य रचना प्राप्य नहीं है। आवश्यक जानकारी के अभाव में उसके व्यक्तित्व अथवा रचना-काल के बारे में कुछ भी नहीं कहा जा सकता है।

पृ० ११२, परिशिष्ट (३), पंक्ति ३—लिखमीदास गाडण—'राजा सूरसिंह री वेली' के रचयिता गाडण चोला का वंशज। डिंगल में लिखे हुए उसके कई गीत एवं नीसाणी छंद में एक-दो फुटकर रचनाओं के अतिरिक्त लिखमीदास गाडण का कोई ग्रंथ उपलब्ध नहीं है। वह बीकानेर के राजा करण का समकालीन था और उसका रचना-काल सन् १६६५ ई० के लगभग कहा जा सकता है।

# संकेत-परिचय

उदय०—"उदयपुर राज्य का इतिहास", डा० गौरीशंकर हीराचन्द ओझा कृत, जिल्द १।

ओझा०—"जोधपुर राज्य का इतिहास", डा० गौरीशंकर हीराचन्द ओझा कृत, जिल्द १।

औरंग०—"हिस्ट्री आफ़ औरंगज़ेब", डा० यदुनाथ सरकार कृत, जिल्द १-२।

कम्बू०—"आमल-इ-सालेह", मुहम्मद सालेह कम्बू कृत, जिल्द ३, (बिब० इण्डिका)।

ख्यात०—"जोधपुर राज्य की ख्यात" (हस्तलिखित), ओझा संग्रह में प्राप्य प्रति की नकल, जिल्द १।

छं० सं०—छन्द संख्या।

टि०—पाद टिप्पणी।

तेस्सितोरी०—तेस्सितोरी कृत "ए डिस्क्रिप्टिव केटेलाग आफ़ बार्डिक एण्ड हिस्टारिकल मेनस्क्रिप्ट्ज़", सेक्शन २—बार्डिक पोएट्री, पार्ट १—बीकानेर स्टेट, (बिब० इण्डिका)।

तेस्सितोरी प्रोज़—तेस्सितोरी कृत "ए डिस्क्रिप्टिव केटेलाग आफ़ बार्डिक एण्ड हिस्टारिकल मेनस्क्रिप्ट्ज़", सेक्शन १—प्रोज़ क्रानिकल्ज़, पार्ट २—बीकानेर स्टेट; (बिब० इण्डिका)।

दयाल०—"दयालदास री ख्यात", सिंढ़ायच दयालदास कृत, भाग २, डॉ० दशरथ शर्मा आदि द्वारा सम्पादित, अनूप० संस्कृत लायब्रेरी, बीकानेर, द्वारा प्रकाशित।

नैणसी०—"मुहणोत नैणसी की ख्यात", काशी नागरी प्रचारिणी सभा द्वारा प्रकाशित, खण्ड १-२।

पाद०—"पादशाह नामा", अब्दुल हमीद लाहौरी कृत, खण्ड १-२, (बिब० इण्डिका)।

मा० उ० (हिन्दी)—"मासिर-उल्-उमरा", समसामुद्दौला शाह नवाज खाँ कृत; ब्रजरत्नदास कृत हिन्दी अनुवाद, काशी नागरी प्रचारिणी सभा द्वारा प्रकाशित, भाग १।

मुरारी०—कविराजा मुरारीदान से प्राप्त एक और ख्यात (हस्तलिखित), जोधपुर राज्य के संग्रह में प्राप्य प्रति की नकलें, जिल्दें १-२।

मेनारिया०—"राजस्थानी भाषा और साहित्य", डॉ० मोतीलाल मेनारिया कृत, हिन्दी साहित्य सम्मेलन, प्रयाग, २००६ वि०।

रतलाम०—"रतलाम का प्रथम राज्य : उसकी स्थापना और अन्त", डा० रघुवीरसिंह कृत, राजकमल प्रकाशन, दिल्ली।

राजस्थानी०—"केटेलाग आफ़ दी राजस्थानी मेनस्क्रिप्ट्ज़ इन दी अनूप संस्कृत लायब्रेरी", अनूप संस्कृत लायब्रेरी, बीकानेर, द्वारा प्रकाशित।

रेऊ०—"मारवाड़ राज्य का इतिहास", पं० विश्वेश्वरनाथ कृत, खण्ड १-२।

वारिस०—"पादशाह नामा", मुहम्मद वारिस कृत, सरकार संग्रह में प्राप्य प्रति की नकल, जिल्द २।

वीर०—"वीर विनोद", कविराजा श्यामलदास कृत, जिल्दें १-२।